कम्युनिस्ट समाज का निर्माण और समुचित बाह्य स्थितियाँ यानी पूरे विश्व में समाजवाद की विजय और सुदृढ़ता दोनों आवश्यक हैं।

कम्युनिज्म की विजय के पहले चरण के बहुत दिनों बाद तक राज्य वर्तमान रहेगा। उसके लुप्त होने की प्रक्रिया बड़ी लम्बी होगी। उसके लुप्त होने में एक पूरा ऐतिहासिक युग लगेगा और वह प्रक्रिया तभी खत्म होगी जब समाज स्वयं शासन के लिए पूरी तरह परिपक्व न हो जाय। कुछ समय तक राजकीय प्रशासन और सार्वजनिक स्वयंशासन के लक्षण मिले जुले रूप में परिलक्षित होंगे। वास्तविक रूप में पूर्ण विकसित कम्युनिस्ट समाज की स्थापना और अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर समाजवाद के विजयी और सुदृढ़ होने के बाद ही राज्य की आवश्यकता खत्म होगी

और समन्वित क्रिया को सुनिश्चित बनाता है, इसलिए सिर्फ पार्टी ही इन सभी संगठनों के प्रयासों को संयुक्त रूप से एकमात्र लक्ष्य की पूर्ति के लिए लगा सकती है।

कम्युनिस्ट पार्टी समाज विकास के नियमों के अपने ज्ञान के द्वारा पूरे कम्युनिस्ट निर्माण काल में उचित नेतृत्व प्रदान करती है और इस बात की कोशिश करती है कि काम का संचालन और नियोजन वैज्ञानिक आधार पर हो।



कम्युनिस्ट पार्टी के नेतृत्व में सोवियत जनता अपने उज्ज्वल भविष्य—कम्युनिज्म का निर्माण कर रही है।

कोई सौ वर्ष से अधिक हुए सर्वहारा वर्ग के महान शिक्षकों, मार्क्स और एंगेल्स ने कम्युनिस्ट घोषणापत्र में लिखा था "एक हौआ—कम्युनिज्म का हौआ—यूरोप को आतंकित कर रहा है।" सभी देशों की मेहनतकश जनता के वीरतापूर्ण, निःस्वार्थ संघर्ष ने समस्त मानवजाति को कम्युनिज्म के नजदीक ला दिया है। कम्युनिज्म तक आने के लिए एक लम्बे और जनता के सुख के लिए संघर्ष करने वाले बहादुरों के रक्त से सने मार्ग को तय करना पड़ा है। कम्युनिज्म का पुराना सपना आज सबसे बड़ा शक्ति बन गया है। आज एक विशाल भूभाग पर कम्युनिस्ट समाज का निर्माण हो रहा है।

सोवियत संघ की कम्युनिस्ट पार्टी ने अपनी २२वीं कांग्रेस में हर्ष के साथ घोषणा की "सोवियत जनता की वर्तमान पीढ़ी कम्युनिज्म के अंतर्गत जीवन यापन करेगी!" सोवियत संघ में कम्युनिज्म का पूर्ण निर्माण मानवजाति के इतिहास में उसकी महानतम उपलब्धि होगा।

कम्युनिज्म की ओर सोवियत जनता का हर लम्बा डग पूंजीवादी देशों में सामाजिक और राष्ट्रीय उत्पीड़न के खिलाफ संघर्ष करने वाली मेहनतकश जनता को प्रेरणा देता है और सारे विश्व के पैमाने पर मार्क्सवाद-लेनिनवाद के कम्युनिज्म के विचारों की विजय को नजदीक लाता है।

कम्युनिज्म का मार्ग विश्व के जनगण का मार्ग है। पूंजीवाद से कम्युनिज्म की ओर आगे बढ़ने का यह मार्ग मानवीय प्रगति का मार्ग है।